ॐ

# प्रारम्भिक-पाणिनीयम्

( परम-लघु-सिद्धान्तकौमुदी )

संस्कृत-प्रारम्भिक-श्रेणिस्थ-विद्यार्थिनां कृते सर्वतः प्रथम-पठनीयं पाणिनीय-व्याकरणम् ।

सूत्र-भाषार्थसहितम् ।

——ॐ——

सङ्कलयिता—

पञ्चाम्बु-प्रान्तान्तर्गत-होश्यारपुर-मण्डल-मध्यवर्ति 'जेजों' नगर वास्तव्य-प्रसिद्ध-पण्डितकुलप्रसूत-श्रीपं० रामनारायण-शर्म-तनूजन्मा

श्रीपण्डित विश्वनाथशास्त्री 'प्रभाकरः'

प्रिंसिपल—श्रीसरस्वती-संस्कृत-कालेज, खन्ना ( पूर्व पञ्जाब )।

सहकारी सङ्कलयिता—

श्रीपंडित निगमानन्दशास्त्री विद्यालङ्कारो हिन्दीप्रभाकरः,

प्रकाशकः

मोतीलाल बनारसीदास

हिन्दी-संस्कृत-पुस्तक-विक्रेता,

पोस्ट बक्स ७५, चौक बनारस ।

त् २००६

मूल्य १) रु०

प्रकाशक :—
सुन्दरलाल जैन,
मोतीलाल बनारसीदास
चौक ब



मुद्रक :—
शान्तिलाल जैन,
नवभारत प्रेस,
भदैनी—बनारस।

सर्व प्रकार की पुस्तकें नीचे लिखे स्थानों से मिलती है :—

**मोतीलाल बनारसीदास**

प्रकाशक तथा पुस्तकविक्रेता :—

बांकीपुर, पटना　　चौक, बनारस　　किनारी बाजार, दिल्ली

# प्रारम्भिक पाणिनीय ।

## दो शब्द

किसी भी भाषाकी शिक्षा व्याकरणके विना अधूरी रहती है। संस्कृत भाषा का तो अध्ययन ही व्याकरण-प्रधान होता है; जब कि दूसरी सभी भाषाओं का अध्ययन साहित्य-प्रधान ही चलता है। व्याकरण-प्रधान

**पूर्व प्रणाली।** अध्ययनने ही संस्कृत भाषाको परिपूर्ण शुद्ध और अविकल रूपमें आज तक सुरक्षित रख छोड़ा है। संस्कृत व्याकरणों में पाणिनीय-व्याकरणका स्थान सबसे ऊँचा है, यतः—यह व्याकरण सर्वाङ्ग-पूर्ण सर्वांगसुन्दर और पूर्ण-परिमार्जित प्रमाणित हुआ है। पाणिनीय व्याकरण का मूलभूत ग्रन्थ है "अष्टाध्यायी" यह प्राचीन अनुशासन प्रणालीका ग्रन्थ है, पूर्वकालमें सबसे पहले इसी ग्रन्थको पढ़ते थे, समस्त पुस्तक कण्ठस्थ कर लेने के अनन्तर शब्दसाधन आरम्भ किया जाता, एक शब्दकी सिद्धिके लिये सारी अष्टाध्यायीकी छानबीन करनी होती विद्यार्थियोंके लिये इस प्रणालीमें कष्ट अनुभव किया गया, तब प्रक्रिया-प्रधान नवीन प्रणालीका आविर्भाव हुआ। मूलसे न चलकर चूलसे चलना आरम्भ हुआ—आवश्यक संज्ञाप्रकरण रख कर वाक्य-विशकलनके लिये संधिप्रकरणको सवप्रथम

**अर्वाचीन प्रणाली** स्थान दिया गया, अनन्तर सुबन्तसाधनार्थ षड्लिंग स्त्रीप्रत्यय कारक समास तद्धित रखे गये और तिङन्त-पद-सिद्ध्यर्थ गण प्रक्रिया कृदन्त प्रकरण रखें गये, वैदिक प्रकरण तथा स्वर-प्रकरण निकाल कर पृथक् कर दिया गया, इस प्रणालीके प्रौढ़ ग्रन्थ हैं प्रक्रिया कौमुदी तथा भट्टोजि दीक्षितकी 'वैयाकरण-सिद्धान्तकौमुदी'।

**प्रारम्भिक व्याकरणग्रन्थ।**

यह प्रणाली सरल अवश्य सिद्ध हुई, पर विस्तृत होनेके कारण प्रारम्भिक छात्रोंका कष्ट इससे दूर न होसका, अतः पण्डित श्री वरदराजने सिद्धान्तकौमुदी [illegible] संक्षिप्त संस्करण मध्यकौमुदी और लघुकौमुदीका निर्माण किया। लघुकौमुदी पाणिनीय व्याकरण [illegible] के लिये अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुई। यह पाणिनीय व्याकरणकी प्रवेशिका [illegible] सकती है, इसका पूर्णतया अध्ययन कर लेनेसे व्याकरणके सभी विषयोंका ज्ञान हो जाता है।

किन्तु आजका प्रारम्भिक शिशुविद्यार्थी लघुकौमुदीसे पूर्ण लाभ उठानेमें असमर्थ हो गया है, यथाकथञ्चित् पड्लिंग समाप्त कर शिशुछात्र गणोंके बीहड़ जंगल में उलझ जाता है, उत्साह ढीला पड़ जाता है, आगेके आवश्यक प्रकरणोंसे वञ्चित रह जाता है, अधूरे प्रकरण रट रटा कर परीक्षा पास कर लेना चाहता है। प्रकरणों का अधूरा ज्ञान उसके भविष्यको धूमिल बना देता है।

**पुस्तक परिचय।**

प्रारम्भिक शिशुछात्रों के इस कष्ट को दूर करने के अभिप्राय से यह **'प्रारम्भिक पाणिनीय'** नामक छोटी-सी पुस्तिका—जिसे 'परम-लघु-कौमुदी' भी कहा जा सकता है—संकलित की गई है। इसमें विस्तार को सर्वथा त्याग दिया गया है, अत्यावश्यक प्रारम्भिक विषय ही संगृहीत किये गये हैं। प्रकरणों में अतिसंक्षेपसे काम लिया गया है—सन्धिप्रकरण में अत्यावश्यक साधारण सरल प्रयोग ही संग्रह किये गये हैं—अधिक वैकल्पिक दुरूह प्रयोग छोड़ दिये गये हैं, षड्लिंगों में भी बहुत थोड़ेसे अतिसरल अत्यावश्यक शब्द ही रखे गये हैं, अनन्तर कुछ अव्यय देकर अतिसंक्षिप्त कारक प्रकरण और संक्षेपसे समास प्रकरण दे दिया गया है। इसके आगे परमसंक्षिप्त तद्धित प्रकरण है, फिर थोड़े से स्त्रीप्रत्यय रखे गये हैं, इसके आगे गण रख दिये गये हैं, गणों में बहुत संक्षेप से काम लिया गया है, प्रत्येक गणमें दो तीन धातुओं से अधिक धातु नहीं रखी गई। आगे प्रक्रिया केवल तीन ही रक्खी गई हैं—णयन्त, सन्नन्त, भावकर्म। इसके आगे थोड़ेसे कृदन्त दे दिये गए हैं, एवं लगभग साढ़े चार सौ सूत्रों में सारा ग्रन्थ समाप्त कर दिया गया है।

# नम्र निवेदन

आदरणीय अध्यापक वर्ग !

संस्कृतकी प्रारम्भिक शिक्षा आज सर्वथा विश्रृंखल हो रही है, कोई भी एक निश्चित क्रम नहीं है, विशेषतः संस्कृतविद्यालयों में, वर्णशिक्षा पूरी होते ही शिशुछात्र के हाथ में लघुकौमुदी पकड़ा दी जाती है, सूत्रोंकी रटन्त में ही सालों बीत जाते हैं, कोई आकर्षण न होने से मनोयोग उत्पन्न नहीं होता, हम छात्र पर पढ़ाई बलात् ठोकते हैं जिसका परिणाम यह होता है कि छात्र वर्षोंके बाद प्राज्ञ प्रथमा परीक्षा देने के योग्य बन पाता है तथापि व्युत्पन्न नहीं हो पाता। अतः संस्कृत शिक्षाके कर्णधारों विद्यालयाध्यक्षों तथा सहयोगी अध्यापकोंकी सेवा में विनीत प्रार्थना है कि इस ओर अवश्य शीघ्र ध्यान दें। संस्कृतकी प्रारम्भिक शिक्षाको नियत क्रम-बद्ध तथा परिष्कृत बनायें।

**प्रारम्भिक शिक्षाक्रम।** लघुकौमुदी आरम्भ करने से पहले कम से कम दो वर्ष का पाठ्य हिन्दी में होना चाहिये, जिसके चार भाग हों, प्रत्येक भाग छे मास में समाप्त हो। इन चारों भागों में हिन्दीका पढ़ना लिखना, साधारण गणित, साधारण भूगोल, अतिसरल प्राचीन इतिहास रहना चाहिये। और साथ ही तृतीय तथा चतुर्थ भाग में संस्कृतका प्रारम्भिक शिक्षण आरम्भ करा दिया जाए। जिसमें भाषा-शिक्षणके लिए संस्कृत पाठ-मालायें तथा ऋजुपाठ, और व्याकरण-शिक्षाके लिए यह "प्रारम्भिक पाणिनीय" पूर्वार्ध उत्तरार्ध भाग एक वर्षमें पढ़ा दिया जाय। अनन्तर लघुकौमुदी हितोपदेश आदि प्राज्ञ श्रेणीका पाठ्य बड़े आनन्द से पढ़ाया जा सकेगा।

मुझे अति प्रसन्नता होगी यदि मेरे माननीय सहयोगी इस विषय पर अपने विचार प्रकट करें, और संस्कृत-प्रारम्भिक शिक्षा की उपयोगी पुस्तिकाएँ निर्माण कर इस असह्य अभाव को दूर करने की

**सविनय अनुरोध।** चेष्टा करें। और साथ ही अपने २ विद्यालयों में क्रमबद्ध प्रारम्भिक शिक्षाको स्थान दें। आज दूसरी भाषाओंका प्रारम्भिक शिक्षाक्रम अत्यन्त सुन्दर परिमार्जित तथा सारल्य-पूर्ण बन चुका है, पर संस्कृत-शिक्षा के कर्णधारों की कुम्भकर्णी निद्रा अभी

नहीं टूटी। अब समय है, ईश्वर की कृपा से इस विषय के धुरन्धर विद्वान् आज भी विद्यमान हैं, जिनके तनिक उद्योग से यह जटिल समस्या शीघ्र सुलझ सकती है। सुन्दर तथा वर्तमान-समयोपयोगी प्रारम्भिक संस्कृत पाठमालायें तथा आरम्भिक संस्कृतशब्दकोश निर्माण किये जा सकते हैं।

व्याकरण-विषयक प्रारम्भिक शिक्षा के लिए छोटी-सी पुस्तिका लिखने का मैंने साहस किया है, अच्छा होता यदि यह काम किसी विशेष अनुभव-सम्पन्न विद्वान् द्वारा सम्पन्न होता, पर मैं विशेष अनुभवी विद्वानों से आशा रखता हूँ कि मेरी धृष्टता पर वे क्षमा करेंगे और मेरे इस प्रयास को अपने पुनीत हृदय में अवश्य स्थान देंगे। और मेरी त्रुटियों की सूचना मुझे देकर इसे पूर्ण परिमार्जित रूप में लाने के लिए मेरे सच्चे सहायक बनेंगे।

**क्षमाप्रार्थना।**

प्रभु की कृपा से आज यह पुस्तक इस रूप में सम्पन्न हो सकी है, श्री पं० निगमानन्द शास्त्री ने शिशुछात्रोपकारार्थं सूत्रभाषा लिखकर इसे और भी उपयोगी बना दिया है। एवं यह सुन्दर "उपहार" हम शिशुछात्रों के अति-ललित कोमल करकमलों में सस्नेह समर्पण करते हैं। हमें पूर्ण आशा है—शिशुछात्र इस उपहार से अति प्रसन्न होंगे, और पूर्णतया लाभ उठायेंगे।

**सस्नेह समर्पण।**

**भवदीय स्नेही**
**विश्वनाथ शास्त्री**
**श्रा० शु० द्वितीया**

## द्वितीय संस्करण

यह द्वितीय संस्करण पहले की अपेक्षा संशोधित तथा परिमार्जित रूप में प्रकाशित किया गया है। पहले की सब त्रुटिएं और अशुद्धिएं इसमें दूर कर दी गई हैं। आशा हैं शिशुछात्र इससे अब पूर्ण लाभ उठा सकेंगे।

**सङ्कलयिता**
फा० शु० १०, सं० २००५ (१९४९)



श्रीहरिः शरणम्।

श्रीगणेशाय नमः। श्रीसरस्वत्यै नमः।

# अथ प्रारम्भिक–पाणिनीयम्।

## संज्ञा-प्रकरणम्।

### ( शिव–सूत्राणि )

अ इ उ ण्। ऋ लृ क्। ए ओ ङ्। ऐ औ च्। ह य व र ट्। लण्। ञ म ङ ण न म्। झ भ ञ्। घ ढ ध ष्। ज ब ग ड द श्। ख फ छ ठ थ च ट त व्। क प य्। श ष स र्। ह ल्।

इति माहेश्वराणि सूत्राणि अणादि–सञ्ज्ञार्थानि। एषाम् अन्त्या इतः। हकारादिषु अकार उच्चारणार्थः। लण् मध्ये तु इत्सञ्ज्ञकः।

१ उपदेशेऽजनुनासिक इत्‌ १। ३। २।

उपदेशेऽनुनासिकोऽच् इत्सञ्ज्ञः स्यात्।

---

## भाषार्थः—

इति माहेश्वराणीत्यादि—ये चौदह सूत्र अण् आदि संज्ञाओं (प्रत्याहारों) की सिद्धि के लिये महेश्वर की कृपा से प्राप्त हुये हैं। इनके अन्त के अक्षर इत्संज्ञक हैं। हकार आदि अक्षरों में अकार उच्चारण मात्र के लिये हैं। किन्तु—'लण्' सूत्र में अकार इत्संज्ञक है।

१—उपदेश में अनुनासिक अच् की इत् सञ्ज्ञा होती है।

२ हलन्त्यम् १ । ३ । ३ ।

उपदेशेऽन्त्यं हल् इत् स्यात् । उपदेशः = आद्योच्चारणम् ।

३ अदर्शनं लोपः १ । १ । ६० ।

प्रसक्तस्याऽदर्शनं लोप-सञ्ज्ञं स्यात् ।

४ तस्य लोपः १ । ३ । ९ ।

इत्सञ्ज्ञकस्य लोपः स्यात् । णादयोऽणाद्यर्थाः ।

५ आदिरन्त्येन सहेता १ । १ । ७१ ।

अन्त्येन इता सहित आदिर्मध्यगानां स्वस्य च सञ्ज्ञा स्यात् । यथा—"अण्" इति अ इ उ वर्णानां सञ्ज्ञा । एवम्—अक् अच् अल् हल् इत्यादयः ।

६ ऊकालोऽज् ह्रस्व-दीर्घ-प्लुतः १ । २ । २७ ।

उ ऊ ऊ ३ इत्युच्चारण-काल-सदृश-कालोऽच् क्रमात् ह्रस्व-दीर्घ-प्लुत सञ्ज्ञः स्यात् । स प्रत्येकमुदात्तादि-भेदेन त्रिधा ।

७ उच्चैरुदात्तः १ । २ । २९ ।

---

२—उपदेश अवस्था में अन्त्य हल् की इत्संज्ञा होती है । पाणिनि आदि आचार्यों के प्रथम उच्चारण को उपदेश कहते हैं ।

३—विद्यमान के अदर्शन को लोप कहते हैं ।

४—इत्संज्ञक का लोप होता है ।

'अ इ उण्' इत्यादि सूत्रों में णकार आदि अक्षर अण्-अक्-अच् इत्यादि प्रत्याहार सिद्धि के लिये हैं ।

५—अन्त्य इत् के साथ उच्चार्यमाण आदिवर्ण, मध्यगामी वर्णों का तथा अपना बोधक होता है । जैसे-'अण' यह अ इ उ वर्णों का बोधक है । ऐसे ही अक्-अच्-अल्-हल् इत्यादि प्रत्याहार जाने ।

६—उकारत्रय के उच्चारणकाल के समान उच्चारण वाला अच् ह्रस्व-दीर्घ- प्लुत संज्ञा वाला होता है । ह्रस्व-दीर्घ-प्लुत भेद से तीन प्रकार का अच् पुनः उदात्तादि भेद से तीन प्रकार का होता है ।

७—ऊँचे उच्चारण को 'उदात्त' कहते हैं ।

८ नीचैरनुदात्तः १ । २ । ३० ।

९ समाहारः स्वरितः १ । २ । ३१ ।

एवं स नव-विधोऽपि प्रत्येकमनुनासिकाऽनुनासिकत्वाभ्यां द्विधा ।

१० मुख-नासिका-वचनोऽनुनासिकः १ । १ । ८ ।

मुख-सहित-नासिकया उच्चार्यमाणो वर्णोऽनुनासिक-सञ्ज्ञः स्यात् । तदित्थम्—अ इ उ ऋ एषां वर्णानां प्रत्येकमष्टादश (१८) भेदाः । लृ-वर्णस्य द्वादश ( १२ ) तस्य दीर्घाभावात् । एचाम् अपि द्वादश; तेषां ह्रस्वाऽभावात् ।

११ तुल्यास्य-प्रयत्नं सवर्णम् १ । १ । ९ ।

ताल्वादिस्थानम् आभ्यन्तर-प्रयत्नश्च इत्येतद् द्वयं यस्य येन तुल्यं तन्मिथः सवर्ण-सञ्ज्ञं स्यात् । ( ऋ-लृ-वर्णयोर्मिथः सावर्ण्यं वाच्यम् )

## तत्र स्थानानि:—

अ—कु—ह—विसर्जनीयानां कण्ठः ।

---

८—नीचे उच्चारण को 'अनुदात्त' कहते हैं ।

९—मध्य (न ऊंचा, न नीचा) उच्चारण को 'स्वरित' कहते हैं । वह नौ प्रकार का भी अच् अनुनासिक और अननुनासिक भेद से दो दो प्रकार का होता है ।

१०—मुख सहित नासिका से उच्चार्यमाण वर्ण अनुनासिक संज्ञक होता है । इस प्रकार अ, इ, उ, ऋ, वर्णों में से प्रत्येक के अठारह अठारह भेद होते हैं । दीर्घ न होने से लृवर्ण के बारह भेद होते हैं । ह्रस्व न होने से एचों के भी बारह बारह भेद होते हैं । चक्र में देखो ।

११–तालु आदि स्थान और आभ्यन्तर प्रयत्न जिन वर्णों के तुल्य हों उनकी परस्पर सवर्ण संज्ञा होती है । ( ऋ और लृ वर्ण की आपस में सवर्ण संज्ञा होती है । )

## अथ स्थान विवेक

अकार, कवर्ग, हकार और विसर्जनीय, इनका 'कण्ठ' स्थान है ।

इ—चु—य—शानां तालु ।
ऋ—टु—र—षाणां मूर्धा ।
ऌ—तु—ल—सानां दन्ताः ।
उ—पु—उपध्मानीयानाम् ओष्ठौ ।
ञ—म—ङ—ण—नानां नासिका च ।
एद्—ऐतोः कण्ठ-तालु ।
ओद्—औतोः कण्ठोष्ठम् ।
'व' कारस्य दन्तोष्ठम् ।

| अ इ उ ऋ ऌ | अ इ उ ऋ ए ओ ऐ औ | अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ |
|---|---|---|
| ह्रस्वभेदाः | दीर्घभेदाः | प्लुतभेदाः |
| १ ह्र. उदात्तानुनासिकः | ७दी. उदात्तानुनासिकः | १३प्लु. उदात्तानुनासिकः |
| २ ह्र. उदात्ताननुनासिकः | ८दी. उदात्ताननुनासिकः | १४प्लु. उदात्ताननुनासिक |
| ३ ह्र. अनुदात्तानुनासिकः | ९दी. अनुदात्तानुनासिकः | १५प्लु. अनुदात्तानुनासिक |
| ४ ह्र. अनुदात्ताननुनासिकः | १०दी. अनुदात्ताननुनासिकः | १६प्लु. अनुदात्ताननुनासि |
| ५ ह्र. स्वरितानुनासिकः | ११दी. स्वरितानुनासिकः | १७प्लु. स्वरितानुनासिकः |
| ६ ह्र. स्वरिताननुनासिकः | १२दी. स्वरिताननुनासिकः | १८प्लु. स्वरिताननुनासि |

इकार, चवर्ग, यकार और शकार, इनका 'तालु' स्थान है ।
ऋकार, टवर्ग, रेफ और षकार, इनका 'मूर्धा' स्थान है ।
ऌकार, तवर्ग, लकार और सकार, इनका 'दन्त' स्थान है ।
उकार, पवर्ग, और उपध्मानीय, इनका 'ओष्ठ' स्थान है ।

ञकार–मकार–ङकार–णकार–नकार, इनका नासिका स्थान है, चकार से स्व–स्व स्थान भी हैं ।

ए और ऐ का कण्ठ-तालु स्थान है ।
ओ और औ का कण्ठोष्ठ स्थान है ।
वकार का दन्तोष्ठ स्थान है ।

जिह्वामूलीयस्य जिह्वामूलम् ।

अनुस्वारस्य नासिका ।

ᳵक, ᳵख इति कखाभ्यां प्राग् अर्ध-विसर्गसदृशो जिह्वा-मूलीयः ।

ᳶप, ᳶफ इति प-फाभ्यां प्राग् अर्ध-विसर्ग-सदृश उपध्मानीयः ।

'अं', 'अः' इत्यचः परौ अनुस्वार—विसर्गौ ।

## अथ प्रयत्नाः

यत्नो द्विधा, आभ्यन्तरो बाह्यश्च । आद्यः पञ्चधा—स्पृष्टम्, ईषत्स्पृष्टम्, विवृतम्, ईषद्-विवृतम्, संवृतम्, इति भेदात् । तत्र स्पृष्टं प्रयतनं स्पर्शानाम् । ईषत्स्पृष्टम् अन्तः स्थानाम् । विवृतं स्वराणाम् । ईषद्-विवृतम् ऊष्मणाम् । संवृतं प्रयोगे ह्रस्वाऽवर्णस्य ।

कादयो माऽवसानाः स्पर्शाः । यणोऽन्तःस्थाः । श-ष-स-हाः = ऊष्माणः । अचः = स्वराः । हलो-व्यञ्जनानि ।

---

जिह्वामूलीय का जिह्वामूल स्थान है ।

अनुस्वार का नासिका स्थान है ।

ᳵक ᳵख से पूर्व अर्ध विसर्ग सदृश जिह्वामूलीय कहलाता है ᳶप ᳶफ से पूर्व अर्ध विसर्ग सदृश उपध्मानीय कहलाता है । अनुस्वार और विसर्ग अच से परे होते हैं । जैसे—'अं' 'अः' ।

## अथ प्रयत्न

यत्न दो प्रकार का है; आभ्यन्तर और बाह्य । आभ्यन्तर प्रयत्न पाँच प्रकार का है, स्पृष्ट, ईषत्स्पृष्ट, विवृत, ईषद्विवृत, और संवृत । उनमें स्पृष्ट प्रयत्न स्पर्शों का है, अन्तःस्थों का ईषत्स्पृष्ट प्रयत्न है । स्वरों का विवृत प्रयत्न है । ऊष्मवर्णों का ईषद्विवृत प्रयत्न है । ह्रस्व अवर्ण का प्रयोग में संवृत प्रयत्न होता है । क से म तक स्पर्श कहलाते हैं । यणों को अन्तःस्थ वर्ण कहते हैं । श ष स ह को ऊष्मवर्ण कहते हैं । अचों को स्वर कहते हैं । हलों को व्यञ्जन कहते हैं ।

बाह्यप्रयत्न एकादशधा—विवारः, संवारः, श्वासः, नादः, अघोषः, घोषः, अल्पप्राणः, महाप्राणः, उदात्तः, अनुदात्तः, स्वरितश्चेति। खरां विवारः, श्वासोऽघोषश्च। हशां संवारो, नादो, घोषश्च। वर्गाणां प्रथम-तृतीय-पञ्चमा यणश्चाल्पप्राणाः। वर्गाणां द्वितीय-चतुर्थौ शलश्च महाप्राणाः।

### आभ्यन्तरप्रयत्नचित्रम्

| स्पृष्टम् | ई. स्पृ. | विवृतम् | ई. वि. | संवृतः |
|---|---|---|---|---|
| क. च. ट. त. प. | य. | अ. ए. | श. | ह्रस्वः 'अ' प्रयोगे |
| ख. छ. ठ. थ. फ. | र. | इ. ओ. | ष. | |
| ग. ज. ड. द. ब. | ल. | उ. ऐ. | स. | |
| घ. झ. ढ. ध. भ. | व. | ऋ. औ. | ह | |
| ङ. ञ. ण. न. म. | | लृ. | | |

बाह्य प्रयत्न ग्यारह प्रकार का होता है, जैसे—विवार, संवार, श्वास, नाद, अघोष, घोष, अल्पप्राण, महाप्राण, उदात्त, अनुदात्त, और स्वरित।

खर् प्रत्याहार के वर्णों के विवार-श्वास-अघोष प्रयत्न होते हैं। हश् प्रत्याहार के वर्णों के संवार-नाद-घोष प्रयत्न होते है। वर्गों के प्रथम-तृतीय पञ्चम वर्ण तथा यण्, इनका अल्पप्राण प्रयत्न होता है। वर्गों के द्वितीय-चतुर्थ वर्ण और शल् प्रत्याहार इनका महाप्राण प्रयत्न होता है।

### बाह्यप्रयत्नविवेकः

| विवारः श्वासः अघोषः | संवारः, नादः घोषः | अल्पप्राणः | महाप्राणः | उदात्तः, अनुदात्तः, स्वरित |
|---|---|---|---|---|
| क. ख. श. | ग. घ. ङ. य. | क. ग. ङ. य. अ. लृ. | ख. घ. श. | अ. ए. |
| च. छ. ष. | ज. झ. ञ. व. | च. ज. ञ. व. इ. ए. | छ. झ. ष. | इ. ओ. |
| ट. ठ. स. | ड. ढ. ण. र. | ट. ड. ण. र. उ. ओ. | ट. ढ. स. | उ. ऐ. |
| त. थ. | द. ध. न. ल. | त. द. न. ल. ऋ. ऐ. | थ. ध. ह. | ऋ. औ. |
| प. फ. | ब. भ. म. ह. | प. ब. म. औ. | फ. भ. | लृ. |

१२ अणुदित्सवर्णस्य चाऽप्रत्ययः १ । १ । ६९ ।

अविधीयमानोऽण् उदित् च सवर्णस्य सञ्ज्ञा स्यात् । अत्रैव 'अण्' परेण णकारेण । कु-चु-टु-तु-पु एते उदितः । तदेवम् —'अ' इत्यष्टादशानां (१८) सञ्ज्ञा । तथा इकारः, उकारश्च । ऋकारः त्रिंशतः (३०) सञ्ज्ञा । अनुनासिकऽननुनासिक-भेदेन य-व-ला द्विधा । ते च द्वयोर्द्वयोः सञ्ज्ञा ।

१३ परः सन्निकर्षः संहिता १ । ४ । १०९ ।

वर्णानामति--सन्निधिः संहिता--सञ्ज्ञः स्यात् ।

१४ हलोऽनन्तराः संयोगः १ । १ । ७ ।

अज्भिरव्यवहिता हलः संयोग--सञ्ज्ञाः स्युः ।

१५ सुप्तिङन्तं पदम् १ । १ । १४ ।

सुबन्तं तिङन्तञ्च पद-सञ्ज्ञं स्यात् । यथा—रामः भवति, ।

१६ अलोऽन्त्यात् पूर्व उपधा १ । १ । ६५ ।

अन्त्यादलः पूर्वो वर्णउपधासञ्ज्ञः स्यात् ।

इति सञ्ज्ञा-प्रकरणम् ।

—०※०—

---

१२—अविधीयमान अण् और उदित् सवर्ण का बोधक होता है । केवल इसी सूत्र में अण् प्रत्याहार पर-णकार ( लण् के णकार ) से लिया जाता है । कु-चु-टु-तु-पु ये उदित् कहलाते हैं ।

'अ' यह अठारह का बोधक होता है । इसी प्रकार इकार उकार भी अठारह अठारह के बोधक होते हैं । ऋकार तीस का बोधक होता है । अनुनासिक और अननुनासिक भेद से य-व-ल दो-दो प्रकार के होते हैं । अत एव अननुनासिक य-व-ल दो-दो के बोधक होते हैं ।

१३—वर्णों की अतिशय समीपता को 'संहिता' कहते हैं ।

१४—अचों के व्यवधान से रहित हल संयोग संज्ञक होते हैं ।

१५—सुबन्त और तिङन्त की पद संज्ञा होती है । जैसे—रामः, भवति ।

१६—अन्त्य अल् से पूर्व वर्ण की उपधा संज्ञा होती है ।

इति संज्ञाप्रकरणम् ।

## अथ अच्--सन्धिः ।

१७ इको यणचि ६ । १ । ७७ ।

इकः स्थाने यण् स्याद् अचि संहितायां विषये । सुधी+उपास्यः, इति स्थिते ।

१८ स्थानेऽन्तरतमः १ । १ । ५० ।

प्रसङ्गे सति सदृशतम आदेशः स्यात् । ईकारस्य यका "अज्-हीनं परेण संयोज्यम्" सुध्युपास्यः । मधु + अरिः=मध्वरि धातृ + अंश =धात्रंशः । लृ + आकृतिः=लाकृतिः । गौरी + आग च्छति=गौर्यागच्छति । कुरु + इदम्=कुर्विदम् । मातृ + आज्ञा= मात्राज्ञा । लृ + आकारः=लाकारः ।

१९ एचोऽयवायावः ६ । १ । ७८ ।

एचः क्रमात् 'अय् अव् आय् आव्' एते स्युरचि । हरि+ए=हरये । विष्णो + ए=विष्णवे । नै + अकः=नायकः । पौ+ अकः=पावकः । ने + अति=नयति । भो + अति=भवति । वटो+ ऋक्षः=वटवृक्षः । ग्लै + अति=ग्लायति । नौ + इकः=नाविकः भौ + उकः=भावुकः ।

२० अदेङ् गुणः १ । १ । २ ।

अत् एङ् च गुण-सञ्ज्ञः स्यात् ।

---

### अथ अच्सन्धि

१७–इक् के स्थान में यण् होता है अच् परे होने पर संहिता के विषय में

१८–प्रसंग होने पर सदृशतम आदेश होता है । अच् रहित वर्ण अगले वर्ण के साथ मिला देना चाहिये ।

१९—एचों को क्रम से अय्, अव्, आय्, आव् आदेश होते हैं अच् परे हो तो ।

२०—अत् और एङ् की गुण संज्ञा होती है ।

२१ तपरस्तत्कालस्य १ । १ । ७० ।

तः परो यस्मात् तान् परश्च उच्चार्यमाण-समकालस्यैव सञ्ज्ञा स्यात् ।

२२ आद्गुणः ६ । १ । ८७ ।

अवर्णाद् अचि परे पूर्व-परयोरेको गुण आदेशः स्यात् । उप + इन्द्र = उपेन्द्रः । गङ्गा + उदकम् = गङ्गोदकम् । गज + इन्द्रः = गजेन्द्रः । रमा + ईशः = रमेशः । सूर्य + उदयः = सूर्योदयः । पाठ + उत्सुकः = पाठोत्सुकः ।

२३ उरण् रपरः १ । १ । ५१ ।

ऋ-स्थाने योऽण् स रपरः सन्नेव प्रवर्तते । कृष्ण + ऋद्धिः = कृष्णर्द्धिः । राज + ऋषिः = राजर्षिः । वसन्त + ऋतुः = वसन्तर्तुः ।

२४ वृद्धिरादैच् १ । १ । १ ।

आद् ऐच्च वृद्धि-संज्ञः स्यात् ।

२५ वृद्धिरेचि ६ । १ । ८८ ।

आद् एचि परे वृद्धिरेकादेशः स्यात् । गुणाऽपवादः । कृष्ण + एकत्वम् = कृष्णैकत्वम् । गङ्गा + ओघः = गङ्गौघः । देव + ऐश्वर्यम् = देवैश्वर्यम् । कृष्ण + औत्कण्ठ्यम् = कृष्णौत्कण्ठ्यम् । पश्च + एते =

---

२१—तकार है परे जिससे अथवा तकार से परे जो अच् वह उच्चार्यमाण समानकाल का ही बोधक होता है । ( अर्थात्—यदि ह्रस्व के साथ त् है तो ह्रस्व का, दीर्घ प्लुत के साथ त् होगा तो दीर्घ और प्लुत का ही बोधक होगा ) ।

२२—अवर्ण से अच् परे हो तो पूर्व पर के स्थान में गुण रूप एक आदेश होता है ।

२३—तीस प्रकार की ऋ के स्थान में होने वाला अण् रपर होकर प्रवृत्त होता है ।

२४—आत् और ऐच् की वृद्धि संज्ञा होती है ।

२५—अवर्ण से एच् परे हो तो पूर्व पर के स्थान में वृद्धिरूप एक आदेश होता है । यह सूत्र गुण का अपवाद है ।

पञ्चैते । तण्डुल + ओदनम्=तण्डुलौदनम् । माधव + एधनम्=माधवैधनम् । राम + औदार्यम्=रामौदार्यम् ।

२६ अकः सवर्णे दीर्घः ६ । १ । १०१ ।

अकः सवर्णेऽचि परे पूर्वपरयोर्दीर्घ एकादेशः स्यात् । दैत्य + अरिः=दैत्यारिः । श्री + ईशः=श्रीशः । विष्णु + उदयः=विष्णूदयः । होतृ + ऋकारः=होतॄकारः । सुर + अरिः=सुरारिः । भानु + उदयः=भानूदयः । लक्ष्मी + ईशः=लक्ष्मीशः ।

२७ एङः पदान्तादति ६ । १ । १०९ ।

पदान्ताद् एङोऽति परे पूर्वरूपमेकादेशः स्यात् । हरे + अव=हरेऽव । विष्णो + अव=विष्णोऽव । स्थले + अत्र=स्थलेऽत्र । कृष्णो + अहम्=कृष्णोऽहम् ।

२८ दूराद् धूते च ८ । २ । ८४ ।

दूरात् हूते ( सम्बोधने ) वाक्यस्य टेः प्लुतो वा ।

२९ प्लुत-प्रगृह्या अचि नित्यम् ६ । १ । १२५ ।

एतेऽचि प्रकृत्या स्युः । आगच्छ कृष्ण३ अत्र गौश्चरति ।

३० ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम् १ । १ । ११ ।

ईदूदेदन्तं द्विवचनं प्रगृह्य-सञ्ज्ञं स्यात् । विष्णू इमौ । गङ्गे अमू । धनुषी एते । भानू उदयेते । कुले उत्कृष्टे ।

—:०:—　इत्यच्-सन्धिः ।

---

२६—अक् से सवर्ण अच् परे हो तो पूर्व पर के स्थान में दीर्घरूप एक आदेश होता है ।

२७—पदान्त एङ् से अत् परे हो तो पूर्व पर के स्थान में पूर्वरूप एकादेश होता है ।

२८—दूर से सम्बोधन में वाक्य की टि को प्लुत होता है विकल्प से ।

२९—प्लुत और प्रगृह्य को अच् परे हो तो नित्य प्रकृतिभाव होता है ।

३०—ईदन्त, ऊदन्त और एदन्त द्विवचन प्रगृह्य संज्ञक होता है ।

इति अच्सन्धिः ।

## अथ हल्-सन्धिः ।

### ३१ स्तोः श्चुना श्चुः ८ । ४ । ४० ।

सकार-तवर्गयोः शकार-चवर्गाभ्यां योगे शकारचवर्गौ स्तः। रामस् + शेते=रामश्शेते । रामस् + चिनोति=रामश्चिनोति । सत् + चित्=सच्चित् । शार्ङ्गिन् + जय,=शार्ङ्गिञ्जय । कृष्णस् + चपलः,= कृष्णश्चपलः । ग्रामात् + चलितः=ग्रामाच्चलितः ।

### ३२ झलां जशोऽन्ते ८ । २ । ३९ ।

पदान्ते झलां जशः स्युः । वाक् + ईशः=वागीशः । मत् + आगमनम् = मदागमनम् ।

### ३३ यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा ८ । ४ । ४५ ।

यरः पदान्तस्याऽनुनासिके परेऽनुनासिको वा स्यात् । एतत् + मुरारिः=एतन्मुरारिः । वाक् + मधु=वाङ् मधु । सत् + मनोहरम्=सन्मनोहरम् । उद् + मानम्=उन्मानम् । ऋक् + मन्त्रः= ऋङ्मन्त्रः ।

### ३४ खरि च ८ । ४ । ५५ ।

खरि परे झलां चरः स्युः । अस्मद् + पुत्रः=अस्मत्पुत्रः ।

### ३५ मोऽनुस्वारः ८ । ३ । २३ ।

मान्तस्य पदस्याऽनुस्वारो हलि परे । हरिम् + वन्दे,=हरिं वन्दे । ग्रामम् + गच्छति=ग्रामं गच्छति । कृष्णम् + नमति=कृष्णं नमति ।

---

#### अथ हल्सन्धि

३१—सरकार-तवर्ग को शकार-चवर्ग के योग में शकार-चवर्ग होते हैं ।

३२—पदान्त में झलों को जश् होते हैं ।

३३—पदान्त यर् को अनुनासिक परे हो तो अनुनासिक विकल्पसे होता है ।

३४—खर् परे हो तो झलों को चर् होते हैं ।

३५—मान्त पद को अनुस्वार होता है हल् परे हो तो ।

३६ नश्चाऽपदान्तस्य झलि ८ । ३ । २४ ।

नस्य मस्य चाऽपदान्तस्य झलि परेऽनुस्वारः । यशान्+सि=यशांसि । वासान्+सि=वासांसि । आक्रम्+स्यते=आक्रंस्यते । प्रणम्+स्यते=प्रणंस्यते ।

३७ अनुस्वारस्य ययि पर-सवर्णः ८ । ४ । ५८ ।

अपदान्तस्याऽनुस्वारस्य ययि परे पर-सवर्णः स्यात् । शां+तः=शान्तः । अं+कितः=अङ्कितः । अं+चितः=अञ्चितः । कुं+ठितः=कुण्ठितः । ग्रं+थः=ग्रन्थः । दां+तः=दान्तः । गुं+फितः=गुम्फितः ।

३८ ङमो ह्रस्वादचि ङमुण् नित्यम् ८ । ३ । ३२ ।

ह्रस्वात् परो यो ङम् तदन्तं यत् पदं तस्मात् परस्य अचो नित्यं ङमुट् ( ङुट्—णुट्—नुट् ) स्यात् । प्रत्यङ्+आत्मा,=प्रत्यङ्ङात्मा । सुगण्+ईश=सुगण्णीशः । सन्+अच्युतः,=सन्नच्युतः ।

३९ छे च ६ । १ । ७३ ।

ह्रस्वस्य छे परे तुक् स्यात् । शिव+छाया=शिवच्छाया ।

इति हल्—सन्धि ।



---

३६—अपदान्त नकार और मकार को अनुस्वार होता है झल् परे हो तो।

३७—अनुस्वार को यय् परे हो तो परसवर्ण होता है ।

३८—ह्रस्व से परे जो ङम्, तदन्त पद से परे अच् को प्रायः ङमुट् का आगम होता है ।

३९—ह्रस्व को छ परे हो तो तुक् का आगम होता है ।

इति हल्-सन्धि ।

# अथ विसर्ग-सन्धिः ।

४० स-सजुषो रुः ८ । २ । ६६ ।

पदान्तस्य सस्य, सजुषश्च रुः स्यात् ।

४१ खरवसानयोर्विसर्जनीयः ८ । ३ । १५ ।

खरि अवसाने च पदान्तस्य रेफस्य विसर्गः स्यात् ।

४२ विसर्जनीयस्य सः ८ । ३ । ३४ ।

खरि परे विसर्जनीयस्य सः स्यात् । विष्णुस् + त्राता, सस्य रुः, अनुबन्धलोपे रेफस्य विसर्गः, विष्णुस्त्राता ।

४३ अतोरोरप्लुतादप्लुते ६ । १ । ११३ ।

अप्लुताद् अतः परस्य रोः उः स्यात् अप्लुते अति परे । शिवस् अर्च्यः, रुत्वे उत्वं, गुणे पूर्वरूपम् , शिवोऽर्च्यः । एवम्—शुद्धोऽहम् । बुद्धोऽस्मि । छात्रोऽयम् ।

४४ हशि च ६ । १ । ११४ ।

अप्लुताद् अतः परस्य रोः उः स्याद् हशि परे । शिवस् + वन्द्यः, सस्य रुत्वे उत्वं गुणः, शिवोवन्द्यः । एवम्-रामो वदति । छात्रो गच्छति । कृष्णो जयति । काको डीयते । कर्णो ददाति । व्यासो ब्रूते ।

४५ भो-भगो-अघो-अ-पूर्वस्य योऽशि ८ । ३ । १७ ।

एतत् पूर्वस्य रोर्याऽदेशोऽशि परे । देवा इह । एवम्—छात्रा

---

## अथ विसर्ग-सन्धि

४०—पदान्त सकार और सजुष्-शब्दके षकारको रु होता है ।

४१—खर् परे और अवसान में पदान्त रेफ को विसर्ग होता है ।

४२—खर् परे हो तो विसर्गों को स् होता है ।

४३—अप्लुत अत् से परे रु को उ होता है अप्लुत अत् परे हो तो ।

४४—अप्लुत अत् से परे रु को उ होता है हश् परे हो तो ।

४५ भो-भगो-अघो और अकार हो पूर्व में जिसके ऐसे 'रु' को य् होता है अश् परे हो तो ।

आगच्छन्ति। वीरा उत्सहन्ते। देवा एधन्ते। भोस्, भगोस्, अघोस्, इति सकारान्ता निपाताः, तेषां रोर्यत्वे कृते—

४६ हलि सर्वेषाम् ८। ३। २२।

भो-भगो-अघो-अ-पूर्वस्य यस्य लोपः स्याद् हलि। भो देवाः। भगो नमस्ते। अघो याहि। देवा नमन्ति। धार्मिका वर्धन्ते। भक्ता भजन्ति। बाला रमन्ते। याज्ञिका यान्ति। विप्रा दधन्ते।

४७ रोरि ८। ३। १४।

रेफे परे रेफस्य लोपः स्यात्।

४८ ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः ६। ३। १११।

ढ-रेफयोः-लोप-निमित्तयोः परतः पूर्वस्याणो दीर्घः स्यात्। पुनर् + रमते=पुना रमते। हरिर् + रम्यः=हरी रम्यः। शम्भुर् + राजते=शम्भूराजते। निर् + रसः=नीरसः। प्रातर् + रमते=प्राता रमते।

४९ एतत्तदोः सु-लोपोऽकोरनञ्-समासे हलि ६। १। १३२।

ककार-रहितयोरेतत्तद्-शब्दयोर्यः सुस्तस्य लोपः स्यात् हलि नतु नञ्-समासे। एषस् + विष्णुः=एष विष्णुः। सस् + शम्भुः=सशम्भुः। एवम्—एष शोभते। स चलति। स गच्छति। स च।

इति विसर्ग-सन्धिः॥

—०—

---

४६ भो-भगो-अघो अ-पूर्वक यकार का लोप होता है हल् परे हो तो।

४७ रेफ परे हो तो रेफ का लोप होता है।

४८ लोप निमित्त ढ और रेफ परे हो तो पूर्व अण् को दीर्घ होता है।

४९ ककार रहित एतत् और तत् शब्द सम्बन्धी सु का लोप होता है हल् परे हो तो, नञ् समास में नहीं।

इति विसर्ग-सन्धि।

## अथ षड्-लिङ्गेषु-अजन्त-पुँल्लिङ्गाः ।

५० अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् १ । २ । ४५ ।

धातुं प्रत्ययं प्रत्ययान्तं च वर्जयित्वा अर्थवत् शब्द- स्वरूपं प्रातिपदिकसञ्ज्ञं स्यात् ।

५१ कृत्तद्धित-समासाश्च १ । २ । ४६ ।

कृत्-तद्धितान्तौ समासाश्च प्रातिपदिक-सञ्ज्ञाःस्युः । राम-शब्दः कृदन्तत्वात् प्रातिपादिकम् ।

५२ स्वौजसमौट् छष्टाभ्यां भिस्-ङे-भ्यां-भ्यस्-ङसि-भ्यां-भ्यस्-ङसोसाम्-ङ्योस्सुप् ४ । १ । २ ।

सु, औ, जस्, इति प्रथमा । अम्, औट्, शस्, इति द्वितीया । टा, भ्यां, भिस्, इति तृतीया । ङे, भ्यां, भ्यस्, इति चतुर्थी । ङसि, भ्यां, भ्यस्, इति पञ्चमी । ङस्, ओस्, आम्, इति षष्ठी । ङि, ओस्, सुप्, इति सप्तमी ।

५३ ङ्याप्-प्रातिपादिकात् ४ । १ । १ ।

५४ प्रत्ययः ३ । १ । १ ।

५५ परश्च ३ । १ । २ ।

इत्यधिकृत्य । ङ्यन्ताद् आबन्तात् प्रातिपदिकाच्च परे स्वादयः प्रत्ययाः स्युः ।

---

### अथ अजन्त-पुंलिंग

५०—धातु, प्रत्यय और प्रत्ययान्त से भिन्न अर्थवान् शब्द स्वरूप की प्रातिपदिक संज्ञा होती है ।

५१—कृदन्त, तद्धितान्त और समासान्त की प्रातिपदिक संज्ञा होती है ।

५२—५३—५४—५५ ङ्यन्त, आबन्त और प्रातिपदिक से परे स्वादि प्रत्यय होते हैं ।

५६ सुपः १।४।१०३।

सुपः त्रीणि त्रीणि वचनानि एकशः एकवचन-द्विवचन बहु-वचन-सञ्ज्ञानि स्युः।

५७ द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने १।४।२२।

एकत्व-विवक्षायाम् एकवचनं, द्वित्व-विवक्षायां द्विवचनं स्यात्। राम + सु, अनुबन्ध-लोपे, रामस् –

५८ विरामोऽवसानम् १।४।११०।

वर्णानाम् अभावोऽवसान-सञ्ज्ञः स्यात्। रुत्व विसर्गौ। रामः। राम + औ—

५९ प्रथमयोः पूर्व-सवर्णः ६।१।१०२।

अकः प्रथमा-द्वितीययोरचि पूर्व-सवर्ण दीर्घ एकादेशः स्यात्। इतिप्राप्ते—

६० नादिचि ६।१।१०४।

अवर्णाद् इचि परे न पूर्व-सवर्ण-दीर्घः। "वृद्धिरेचि" रामौ।

६१ बहुषु बहुवचनम् १।४।२१।

बहुत्व-विवक्षायां बहुवचनं स्यात्। राम + जस्।

---

५६ सुप् के तीन तीन वचन एकवचन, द्विवचन और बहुवचन संज्ञक होते हैं।

५७ एकत्व की विवक्षा में एकवचन, और द्वित्व की विवक्षा में द्विवचन होता है।

५८ वर्णों के अभाव को अवसान कहते हैं।

५९ अक् से प्रथमा-द्वितीया सम्बन्धी अच् परे हो तो पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादेश होता है। यह सूत्र प्राप्त हुआ।

६० अवर्ण से इच् परे हो तो पूर्व सवर्ण दीर्घ नहीं होता।

६१ बहुत्व की विवक्षा में बहुवचन होता है

६२ चुटू । १ । ३ । ७ ।

प्रत्ययाद्यौ चवर्ग—टवर्गौ इतौ स्तः । जस्य इत्त्वे लोपः ।

६३ विभक्तिश्च १ । ४ । १०४ ।

सुप्-तिङौ विभक्ति-सञ्ज्ञौ स्तः ।

६४ न विभक्तौ तुस्माः १ । ४ । ४ ।

विभक्तिस्थाः तवर्ग-सकार मकारा इतो न स्युः । इति सस्य नेत्त्वम् । पूर्व-सवर्ण-दीर्घे रुत्व-विसर्गौ, रामाः ।

६५ एक-वचनं सम्बुद्धिः २ । ३ । ४९ ।

सम्बोधने प्रथमाया एकवचनं सम्बुद्धि -सञ्ज्ञं स्यात् ।

६६ यस्मात् प्रत्यय-विधिस्तदादि प्रत्ययेऽङ्गम् १ । ४ । १३ ।

यः प्रत्ययो यस्मात् क्रियते तदादि शब्द-स्वरूपं तस्मिन् प्रत्यये परेऽङ्गसञ्ज्ञं स्यात् ।

६७ एङ् ह्रस्वात् सम्बुद्धेः ६ । १ । ६९ ।

एङन्तात् ह्रस्वान्ताच्च अङ्गाद् हल् लुप्यते सम्बुद्धेश्चेत् । हे राम !, हे रामौ !, हे रामाः !, । राम + अम् —

६८ अमि पूर्वः ६ । १ । १०७ ।

अकः अम्यचि परे पूर्वरूपमेकादेशः स्यात् । रामम् । रामौ । राम + शस्—

---

६२ प्रत्यय के आदि चवर्ग-टवर्ग की इत् संज्ञा होती है ।

६३ सुप् और तिङ् की विभक्ति संज्ञा होती है ।

६४ विभक्तिस्थ तवर्ग-सकार-मकार की इत्संज्ञा नहीं होती ।

६५ सम्बोधन में प्रथमा के एकवचन को सम्बुद्धि कहते हैं ।

६६ जो प्रत्यय जिससे किया जाय, तदादि शब्द स्वरूप की उस प्रत्यय के परे होने पर अंग संज्ञा होती है ।

६७ एङन्त और ह्रस्वान्त अंग से परे हल् का लोप होता है, यदि वह सम्बुद्धि का हो तो ।

६८ अक से अम् सम्बन्धि अच् परे हो तो पूर्वरूप एकादेश होता है ।

६९ ल-श-कतद्धिते १ । ३ । ८ ।

तद्धित-वर्ज प्रत्ययाऽऽद्या ल-श-कवर्गा इत्सञ्ज्ञकाः स्युः । शस्य इत्त्वे लोपे पूर्वसवर्ण दीर्घे च ।

७० तस्माच्छसो नः पुंसि ६ । १ । १०३ ।

पूर्व-सवर्ण-दीर्घात् परो यः शसः सः तस्य नः स्यात् पुंसि । इति शस्य नः ।

७१ अट्-कुप्वाङ्-नुम्-व्यवायेऽपि ८ । ४ । २ ।

अट् , कवर्गः, पवर्गः, आङ्, नुम् , एतैर्व्यस्तैः यथासम्भवं मिलितैश्च व्यवधानेऽपि र-षाभ्यां परस्य नस्य णः स्यात् समान-पदे। इति प्राप्ते ।

७२ पदान्तस्य २ । ४ । ३७ ।

पदान्तस्य नस्य णो न स्यात् । रामान् ।

७३ टा-ङसि-ङसामिनाऽत्स्याः ७ । १ । १२ ।

अदन्तात् टादीनामिनादयः स्युः । अर्थात्—'टा' इत्यस्य 'इन' 'ङसि' इत्यस्य 'आत्', 'ङस्' इत्यस्य 'स्य' इति । राम + (टा) इन । गुणे णत्वम् । रामेण ।

७४ सुपि च ७ । ३ । १०२ ।

यञादौ सुपि अतोऽङ्गस्य दीर्घः स्यात् । रामाभ्याम् राम + भिस्-

---

६९ तद्धित प्रत्यय को छोड़कर प्रत्यय के आदि ल-श कवर्ग की इत् संज्ञा होती है ।

७० पूर्व-सवर्ण दीर्घ से परे शस् के स् को न् होता है ।

७१ अट्, कवर्ग, पवर्ग, आङ्, नुम् इनका अलग अलग या जितनों का सम्भव हो उतनों के व्यवधान में भी रेफ षकार से परे न् को ण् होता है समानपद में ।

७२ पदान्त नकार को णकार नहीं होता ।

७३ अदन्त अंग से परे टादियों को इनादि आदेश होते हैं ।

७४ यञादि सुप् परे हो तो अदन्त अंग को दीर्घ होता है ।

७५ अतो भिस ऐस् ७ । १ । १३ ।

अदन्ताद् अङ्गात् भिस् ऐस् स्यात् ।

७५ ॥ अलोऽन्त्यस्य १ । १ । ५२ ॥

षष्ठी निर्दिष्टस्यान्त्यस्याल आदेशः स्यात् ।

७६ अनेकाल् शित् सर्वस्य १ । १ । ५५ ।

अनेकाल् शित् च आदेशः सर्वस्य स्थाने स्यात् । वृद्धिः, । रामैः ।

७७ ङेर्यः ७ । १ । ९ ।

अतोऽङ्गात् परस्य ङेर्यादेशः स्यात् ।

७८ स्थानिवदादेशोऽनल् विधौ १ । १ । ५६ ।

आदेशः स्थानिवत् स्यात्० नतु स्थान्यलाश्रयविधौ । इति स्थानिवत्त्वात् "सुपि च" इति दीर्घः । रामाय । रामाभ्याम् ।

७९ बहुवचने झल्येत् ७ । १ । १०३ ।

झलादौ बहुवचने सुपि अतोऽङ्गस्य एकारः स्यात् । रामेभ्यः ।

८० वाऽवसाने ८ । ४ । ५६ ।

अवसाने झलां चरो वा । रामात्—रामाद् । रामाभ्याम् । रामेभ्यः । रामस्य । राम + ओस्,

८१ ओसि च ७ । ३ । १०४ ।

अतोऽङ्गस्य एकारः स्याद् ओसि परे । अय् । रामयोः । राम + आम्

---

७५ अदन्त अंग से परे भिस् को ऐस् आदेश होता है ।

७५ ॥ षष्ठी निर्दिष्ट के अन्त्य अल् को आदेश होता है ।

७६ अनेकाल् तथा शित् आदेश सारे के स्थान में होता है ।

७७ अदन्त अंग से परे ङे को य आदेश होता है ।

७८ आदेश स्थानिवत् होता है परन्तु स्थानी सम्बन्धी जो अल , तदाश्रयविधि कर्तव्य हो तो स्थानिवद्भाव नहीं होता ।

७९ झलादि बहुवचन सुप् परे हो तो अदन्त अंग को एकार होता है ।

८० अवसान ( अन्त ) में झलों को चर् विकल्प से होते हैं ।

८१ ओस् परे हो तो अदन्त अंग को एकार होता है ।

८२ ह्रस्व-नद्यापो नुट् ७ । १ । ५४ ।

ह्रस्वान्ताद् नद्यन्ताद् आबन्ताच्चाऽङ्गात् परस्य आमो नुडागमः स्यात् ।

८३ नामि ६ । ४ । ३ ।

अजन्ताऽङ्गस्य दीर्घः स्याद् नामि परे । णत्वं, रामाणाम् । राम + (ङि) इ, गुणः रामे । रामयोः । राम + सु, एत्वे कृते—

८४ आदेश-प्रत्यययोः २ । ३ । ५९ ।

इण्-कुभ्यां परस्याऽपदान्तस्य आदेशः प्रत्ययावयवश्च यः सस्तस्य षकारादेशः स्यात् । रामेषु । एवम्-कृष्णादयोऽपि अदन्ताः ।

८५ सर्वादीनि सर्वनामानि १ । १ । २७ ।

सर्व, विश्व, उभ, उभय, डतर, डतम, अन्य, अन्यतर, इतर, त्वत्, त्व, नेम, सम, सिम । पूर्व पर, अवर, दक्षिण, उत्तर, अपर, अधर, । त्यद्, तद्, यद्, एतद्, इदम्, अदस्, एक, द्वि, युष्मद्, अस्मद्, भवतु, किम् । ( इति सर्वादयः )

८६ जसः शी ७ । १ । १७ ।

अदन्तात् सर्वनाम्नो जसः शी स्यात् । अनेकाल्त्वात् सर्वादेशः । सर्वे ।

८७ सर्वनाम्नः स्मै ७ । १ । १४ ।

अतः सर्वनाम्नो ङेः स्मै । सर्वस्मै ।

---

८२ ह्रस्वान्त, नद्यन्त तथा आबन्त अंग से परे आम् को नुट् का आगम होता है ।

८३ नाम् परे हो तो अजन्तांग को दीर्घ होता है ।

८४ इण् कवर्ग से परे अपदान्त आदेशरूप और प्रत्ययावयव सकार को षकार होता है ।

८५ सर्वादियों की सर्वनाम संज्ञा होती है ।

८६ अदन्त सर्वनाम से परे जस् को 'शी' आदेश होता है ।

८७ अदन्त सर्वनाम से परे ङे को 'स्मै' आदेश होता है ।

८८ ङसि—ङ्योः स्मात्—स्मिनौ ७ । १ । १५ ।

अतः सर्वनाम्नः एतयो रेतौ स्तः । सर्वस्मात् ।

८९ आमि सर्वनाम्नः सुट् ७ । १ । ५२ ।

अवर्णान्तात् परस्य सर्वनाम्नो विहितस्याऽऽमः सुडागमः स्यात् । एत्वषत्वे । सर्वेषाम् । सर्वस्मिन् । शेषं रामवत् । हरिः । पूर्व—सवर्णदीर्घः, हरी ।

९० जसि च ७ । ३ । १०९ ।

ह्रस्वान्तस्याऽङ्गस्य गुणः स्यात् जशि । गुणे अय्, हरयः ।

९१ ह्रस्वस्य गुणः ७ । ३ । १०८ ।

ह्रस्वान्ताऽङ्गस्य गुणः स्यात् सम्बुद्धौ । हे हरे । हारम् । हरी । हरीन् ।

९२ शेषो घ्यसखि १ । ४ । ७ ।

शेष इति स्पष्टार्थम् । ह्रस्वौ यौ इदुतौ तदन्तं सखिवर्जं घि-सञ्ज्ञं स्यात् ।

९३ आङो नाऽस्त्रियाम् ७ । ३ । १२० ।

घेः पर स्याऽऽङो ना स्याद् अस्त्रियाम् । आङिति—टा संज्ञा हरिणा । हरिभ्याम् । हरिभिः ।

---

८८ अदन्त सर्वनाम से परे ङसि-ङि को क्रमशः स्मात्-स्मिन् आदेश होते हैं।

८९ अवर्णान्त से परे सर्वनाम से विहित आम् को सुट् का आगम होता है।

९० जश् परे हो तो ह्रस्वान्त अंग को गुण होता है।

९१ ह्रस्वान्त अंग को गुण होता है सम्बुद्धि परे हो तो।

९२ सखि-शब्द को छोड़कर ह्रस्व इकारान्त उकारान्त शब्द की घि—संज्ञा होती है।

९३ घि-संज्ञक से परे आङ् (टा) को 'ना' आदेश होता है। स्त्रीलिंग में नहीं।

९४ घेर्ङिति ७। ३। १११।

घि-संज्ञकस्य ङिति सुपि गुणः। हरये।

९५ ङसि-ङसोश्च ६। १। ११०।

एङो ङसि ङसोरति पूर्वरूपमेकादेशः स्यात्। हरेः। हर्योः। हरीणाम्।

९६ अच्च घेः ७। ३। ११९।

इद्-उद्भ्यामुत्तरस्य ङेरौत् घेरच्च। वृद्धिः, हरौ। हर्योः हरिषु। एवम्—कव्यादयः।

त्रि-शब्दो नित्यं बहुवचनान्तः। त्रयः। त्रीन्। त्रिभिः। त्रिभ्यः २।

९७ त्रेस्त्रयः ७। १। ५३।

त्रि-शब्दस्य त्रयाऽऽदेशःस्याद् आमि। त्रयाणाम्। त्रिषु।

९८ सुडनपुंसकस्य १। १। ४३।

स्वादि पञ्चवचनानि सर्वनामस्थान-संज्ञानि स्युरक्लीबस्य।

९९ त्यदादीनामः ७। २। १०२।

एषामकारो विभक्तौ।

द्वौ २। द्वाभ्याम् ३। द्वयोः २।

---

९४ घि-संज्ञक को गुण होता है ङित् सुप् परे हो तो।

९५ एङ् से ङसि-ङस् का अकार परे हो तो पूर्वरूप एकादेश होता है।

९६ ह्रस्व इकार और उकार से ङि को 'औ' आदेश होता है और घि को अकार अन्तादेश होता है।

९७ त्रि-शब्द को 'त्रय' आदेश होता है आम् परे हो तो।

९८ स्वादि पांच वचनों की सर्वनामस्थान संज्ञा होती है नपुंसकलिंग में नहीं।

९९ विभक्ति परे होने पर त्यदादियों को अकार अन्तादेश होता है।

भानुः, हरिवत्।

| | |
|---|---|
| १— भानुः, भानू, भानवः | ५—भानोः, भानुभ्याम्, भानुभ्यः |
| २—भानुम्, भानू, भानून् | ६—भानोः, भान्वोः, भानूनाम्। |
| ३— भानुना, भानुभ्याम्, भानुभिः | ७—भानौ, भान्वोः, भानुषु। |
| ४— भानवे, भानुभ्याम्, भानुभ्यः। | (सं०) हे भानो!, शेषं प्रथमावत्। |

ऋकारान्तो धातृ-शब्दः—

१०० ऋतो ङि-सर्वनाम-स्थानयोः ७। ३। १२०॥

ऋतोऽङ्गस्य गुणो ङौ सर्वनामस्थाने च। इति प्राप्ते—

१०१ ऋदुशनस्पुरुदंसोऽनेहसां च ७।१।९४।

ऋदन्तानाम् उशनसादीनाञ्च अनङ् स्याद् असम्बुद्धौ सौ। इत्यनङ्।

१०२ हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात् सु-ति-स्यपृक्तं हल् ६।१।६८।

हलन्तात्परं दीर्घौ यौ ङ्यापौ तदन्ताच्च परं सुतिसीत्येतदपृक्तं हल्लुप्यते।

१०३ न-लोपःप्रातिपदिकान्तस्य ८। २। ७।

प्रातिपदिकसञ्ज्ञकं यत्पदं तदन्तस्य नस्य लोपः स्यात्। इति नस्य लोपः,।

१०४ अप्तृन्-तृच्-स्वसृ-नप्तृ-नेष्टृ-त्वष्टृ-क्षत्तृ-होतृ-पोतृ-प्रशास्तॄणाम् ६। ४। ११।

अावादीनामुपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने। धाता, धातारौ, धातारः। धातारम्, धातारौ, धातॄन्। धात्रा। धात्रे। धातृ+ङसि।

---

१०० ऋदन्त अंग को गुण होता है ङि और सर्वनाम स्थान परे हो तो।

१०१ ऋदन्त और उशनसादियों को 'अनङ्' होता है सम्बुद्धिभिन्न सु परे हो तो।

१०२ हलन्त से परे दीर्घ ङीवन्त और आबन्त से परे सु-ति-सि के अपृक्त हल् का लोप होता है।

१०३ प्रतिपदिक संज्ञक पद के अन्त में स्थित नकार का लोप होता है।

१०४ अबादियोंकी उपधाको दीर्घ होता है असम्बुद्धि सर्वनामस्थान परे हो तो।

१०५ ऋत उत् ६ । १ । १११ ।

ऋतो ङसि-ङसोरत उद् एकादेशः । रपरः । धातुर्स् ।

१०६ रात्सस्य ८ । २ । २४ ।

रेफात् संयोगान्तस्य सस्यैव लोपो नाऽन्यस्य । रेफस्य विसर्गः । धातुः । (ऋवर्णाद् नस्य णत्वं वाच्यम्)धातॄणाम् । धातरि धात्रोः, धातृषु । हे धातः ? ।

एवम्—नप्त्रादयः । नप्त्रादिग्रहणं व्युत्पत्तिपक्षे नियमार्थम् तेनेह न- पिता, अनङि सुलोपो—

१०७ सर्वनामस्थाने चाऽसम्बुद्धौ ६ । ४ । ८ ।

नान्तस्योपधाया दीर्घः स्यद् असम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने ।

गुणे, पितरौ । पितरः । पितरम् । पितरौ,शेषं धातृवत् एवं-जामात्रादयः । ओकारान्तो गो-शब्दः—

१०८ गोतो णित् ७ । १ । ९० ।

ओकाराद् विहितं सर्वनामस्थानं णिद्वत् ।

१०९ अचो ञ्णिति । ७ । १ । ९० ।

अजन्ताङ्गस्य वृद्धिः स्याद् ञिति णिति च परे । गौः, गावौ गावः ।

---

१०५ ऋत् और ङसि-ङस् के अकार ( दोनों ) को 'उत्' एकादेश होता है ।

१०६ रेफ से परे यदि संयोगान्त लोप हो तो सकार का ही हो दूसरे किसी वर्ण का नहीं । (ऋवर्ण से परे न को ण् होता है) ।

१०७ सम्बुद्धिभिन्न सर्वनामस्थान परे हो तो नान्त की उपधा को दीर्घ होता है ।

१०८ ओकारान्त से विहित सर्वनामस्थान णिद्वत् होता है ।

११० ओतोऽम्-शसोः ६ । १ । ९३ ।

ओतोऽम्-शसोरचि आकार एकादेशः स्यात् । गाम्, गावौ, गाः । गवा, गोभ्याम्, गोभिः । गवे, गोभ्याम्, गोभ्यः । गोः २, गवोः, गवाम् । गवि, गवोः, गोषु ।

इत्यजन्ताः पुल्लिङ्गाः

---

## अथ अजन्ताःस्त्रीलिङ्गाः ।

रमा । रमा + औ,

१११ औङ आपः ७ । १ । १८ ।

आबन्ताद् अङ्गात् परस्य औङः शी स्यात् । अनुबन्ध-लोपे, गुणः, रमे, पूर्वसवर्ण-दीर्घे, रमाः ।

११२ सम्बुद्धौ च ७ । ३ । १०६ ।

आप एकारः स्यात् सम्बुद्धौ । "एङ्ह्रस्वाद्" इति सम्बुद्धि लोपः । हे रमे । हे रमे ! रमाः ! । रमाम्, रमे, रमा + शस्, "प्रथमयोः" इति पूर्वसवर्णदीर्घः, रमाः ।

११३ आङि चाऽऽपः ७ । ३ । १०५ ।

आङि ओसि च आप एकारः स्यात् । अयादेशः, रमया, रमाभ्याम्, रमाभिः ।

---

११० ओकार से अम्-शस् का अकार परे हो तो पूर्व पर को आकार एकादेश होता है ।

इति अजन्ताः पुल्लिंगाः

—:※:—

### अथ अजन्त-स्त्रीलिङ्गाः ।

१११ आबन्त अंग से परे औङ् को 'शी' होता है ।

११२ आबन्त को एकार होता है सम्बुद्धि परे हो तो ।

११३ आङ् और ओस् परे हो तो आबन्त को एकार होता है ।

११४ याडापः ७ । ३ । ११३ ।

आपो ङितो याट् । "वृद्धिरेचि इति वृद्धिः, रमायै । रमाभ्याम् ३ । रमाभ्यः २ । रमायाः २ । रमयोः २ । रमाणाम् । रमायाम् । रमासु । एवं दुर्गादयः ।

११५ सर्वनाम्नः स्याड् ह्रस्वश्च ७ । ३ । ११४ ।

आवन्तात् सर्वनाम्नो ङितः स्याट् स्याद्, आपश्च ह्रस्वः। वृद्धिरेचि । सर्वस्यै । सर्वस्याः २ । सर्वासाम् । सर्वस्याम् । शेषं रमावत् । एवं-विश्वादय आवन्ताः । मतिः, मती, मतयः । मतिम्, मती, शसि-मतीः । मत्या, मतिभ्याम्. मतिभिः ।

११६ ङितिह्रस्वश्च १ । ४ । ६ ।

इयङ्-उवङ् स्थानौ स्त्रीशब्द-भिन्नौ नित्य स्त्रीलिङ्गौ ईदूतौ, ह्रस्वौ च इवर्णोवर्णौ स्त्रियां वा नदी-सञ्ज्ञौ स्तो ङिति । मत्यै-मतये। मत्याः २ मतेः २ ।

११७ इदुद्भ्याम् ७ । ३ । ११७ ।

इद्-उद्भ्यां नदी-सञ्ज्ञकाभ्यां परस्य ङेराम् । मत्याम्-मतौ। शेषं-हरिवत् । एवं बुद्ध्यादयः

११८ त्रि-चतुरोः स्त्रियां तिसृ-चतसृ ७ । २ । ९९ ।

स्त्री-लिङ्गयोरेतयोरेतौ स्तो विभक्तौ ।

---

११४ आवन्त से परे ङित् वचनों को 'याट्' का आगम होता है।

११५ आवन्त सर्वनाम से ङित्वचनों को 'स्याट्' का आगम होता है। और आप् को ह्रस्व होता है।

११६ इयङ् उवङ् स्थानी, स्त्री शब्द से भिन्न नित्यस्त्रीलिंगवाची दीर्घ ईकार ऊकार तथा ह्रस्व इकार उकार की नदीसंज्ञा विकल्प से होती है, ङित् वचन परे होने पर स्त्रीलिंग में।

११७ नदीसंज्ञक ह्रस्व इकार उकार से परे ङि को आम् होता है।

११८ स्त्रीलिंगवाची त्रि और चतुर शब्द को क्रम से तिसृ-चतसृ आदेश होते हैं।

११९ अचि र ऋतः ७ । २ । १०० ।

तिसृ-चतसृ एतयो ऋकारस्य रेफादेशः स्याद् अचि । गुण-दीर्घोत्वानामपवादः । त्रि+(जस्) अस्, ऋकारस्य रेफादेशः । तिस्रः । तिस्रः । तिसृभिः । तिसृभ्यः २ । आमि नुट्,

१२० न तिसृ-चतसृ ६ । ४ । ४ ।

एतयोर्नामि दीर्घो न । तिसृणाम् । तिसृषु । द्वि-शब्दो नित्यं द्विवचनान्तः । "त्यदादीनामः" टाप्, द्वा+औ. "औङ आपः" इत्यौकारस्य शीत्वे गुणः । द्वे २ । द्वाभ्याम् ३ । द्वयोः २ । सुलोपः, गौरी, गौर्यौ, गौर्यः ।

१२१ अम्बार्थ-नद्योर्ह्रस्वः ७ । ३ । १०७ ।

अम्बार्थानां नद्यन्तानां च ह्रस्वः स्यात् सम्बुद्धौ । हे गौरि ! । गौरीम्, गौर्यौ, गौरीः । गौर्या, गौरीभ्याम् । गौर्यै, गौरीभ्यः । गौर्याः २, गौर्योः २, गौरीणाम् । गौर्याम्, गौरीषु । एवम्—नद्यादयः । लक्ष्मीः, अङ्यन्तत्वाद् न सुलोपः । शेषं गौरीवत् । सुलोपः, स्त्री । हे स्त्रि !, नद्यन्तत्वात्—ह्रस्वः ।

१२२ स्त्रियाः ६ । ४ । ७९ ।

स्त्री शब्दस्य इयङ् स्याद् अजादौ प्रत्यये परे । स्त्रियौ, स्त्रियः ।

१२३ वाऽम्-शसोः ६ । ४ । ८० ।

अमि शसि च स्त्रिया इयङ् वा स्यात् । स्त्रियम्-स्त्रीम् ।

---

११९ तिसृ और चतसृ के ऋकार को रेफादेश होता है—अच् परे हो तो । यह गुण, दीर्घ तथा उत्व का अपवाद है ।

१२० नाम परे हो तो तिसृ-चतसृ को दीर्घ नहीं होता ।

१२१ अम्बार्थक और नद्यन्त को ह्रस्व होता है सम्बुद्धि परे हो तो ।

१२२ स्त्री शब्द को इयङ् होता है अजादि प्रत्यय परे हो तो ।

१२३ अम्-शस् परे हो तो स्त्री शब्द को विकल्प से इयङ् होता है ।

इति अजन्ताः स्त्रीलिंगाः ।

स्त्रियः—स्त्रीः। स्त्रिया—स्त्रियै। स्त्रियाः २। परत्वाद् नुट्, स्त्रीणाम्। स्त्रीषु। धेनुः, मतिवत्।

| | |
|---|---|
| १—धेनुः धेनू, धेनवः | ५—धेन्वाः-धेनोः, धेनुभ्याम्, धेनुभ्यः |
| २—धेनुम्, ,, धेनूः | ६— ,, धेन्वोः, धेनूनाम्। |
| ३-धेन्वा, धेनुभ्याम् धेनुभिः। | ७—धेन्वाम्-धेनौ, ,, धेनुषु। |
| ४-धेन्वै } ,, धेनुभ्यः<br>धेनवे } | (सं०) हे धेनो! शेषं प्रथमावत्। |

माता पितृवत्। शसि-मातृः। द्यौर्गौवत्।

इत्यजन्ताः स्त्री-लिङ्गाः॥

---

## अथाऽजन्त-नपुंसक-लिङ्गाः।

१२४ अतोऽम् ७। १। २४।

अतोऽङ्गात् क्लीवात् स्वमोः अम् स्यात्। "अमि पूर्वः" ज्ञानम्। "एङ् ह्रस्वादि" ति सुलोपः। हे ज्ञान!

१२५ नपुंसकाच्च ७। १। १९।

क्लीवाद् औङः शी स्यात्। अनुबन्धलोपे गुणः। ज्ञाने। ज्ञान + जस्,

१२६ जश्शसोः शिः ७। १। २०।

क्लीवाद् अनयोः शिः स्यात्।

१२७ शि सर्वनामस्थानम् १। १। ४२।

शि सर्वनामस्थान—संज्ञं स्यात्।

---

अथ अजन्त-नपुंसक-लिंगाः।

१२४ अदन्त क्लीब से परे सु और अम् को 'अम्' होता है।

१२५ अदन्त क्लीब से परे औङ् को 'शी' होता है।

१२६ अदन्त क्लीब से परे जस्–शस् को 'शि' होता है।

१२७ 'शि' की सर्वनामस्थान संज्ञा होती है।

१२८ नपुंसकस्य झलचः ७।१।७२।

झलन्तस्य अजन्तस्य च क्लीवस्य नुम स्यात् सर्वनामस्थाने।

१२९ मिदचोऽन्त्यात् परः १।१।४७।

अचां मध्ये योऽन्त्यः तस्मात्परः तस्यैव अन्तावयवो मित् स्यात्। 'सर्वनामस्थाने चाऽसम्बुद्धौ'' इति उपधा दीर्घः। ज्ञानानि। पुनस्तद्वत ' शेषं पुंवत्। एवं धन—वन—फलादयः।

त्यदाद्यत्वे शीत्वे गुणः, द्वे २। शेषं पुंवत्।

१३० स्वमोर्नपुंसकात् ७।१।२३।

लुक् स्यात्। लुक्=लोपः। वारि।

१३१ इकोऽचि विभक्तौ ७।१।७३।

इगन्तस्य नुम् स्याद् अचि विभक्तौ। वारिणी। उपधादीर्घ, वारीणि। गुणे, हे वारे! आङो ना, वारिणा। घेर्ङितीति गुणे प्राप्ते (वृद्ध्यौत्व-तृज्व-द्भाव-गुणेभ्यो नुम् पूर्वविप्रतिषेधेन) वारिणे। वारिणः २। वारिणो २। नुमं बाधित्वा नुट्, वारीणाम्। वारिणि। हलादौ हरिवत्।

इत्यजन्ता नपुंसकलिङ्गाः॥

## अथ हलन्ताः पुँलिङ्गाः।

१३२ चतुरनडुहोरामुदात्तः ७।१।९८।

अनयोराम् स्यात् सर्वनामस्थाने परे। यण्, चत्वारः। चतुरः। चतुर्भिः। चतुर्भ्यः २।

---

१२८ झलन्त और अजन्त क्लीबको नुम् होता है सर्वनाम स्थान परे हो तो।

१२९ अचों के मध्य में अन्त्य अच् से परे और उसी का अन्तावयव मित् होता है।

१३० सु और अम् का लुक् ( लोप ) होता है नपुंसकलिंग में।

१३१ इगन्त को नुम् होता है अजादि विभक्तियों में।

इति अजन्त—नपुँसकलिंगाः।

अथ हलन्ताः पुँल्लिङ्गाः।

१३२ चतुर और अनडुह को आम होता है सर्वनामस्थान परे हो तो।

१३३ षट्-चतुर्भ्यश्च ७ । १ । ५५ ।

एभ्य आमो नुडागमः स्यात् ।

१३४ र-षाभ्यां नो णः समानपदे ८ । ४ । १ ।

चतुर्णाम् ।

१३५ रोः सुपि ८ । ३ । १६ ।

रोरेव विसर्गः सुपि । षत्वम् । चतुर्षु ।

१३६ किमः कः ७ । २ । १०३ ।

किमः कः स्यात् विभक्तौ । कः । कौ । सर्वनामत्वात् "जसः शी" ततो गुणः, के । सर्ववत् ।

१३७ इदमो मः ७ । २ । १०८ ।

सौ परे । त्यदाद्यत्वाऽपवादः ।

१३८ इदोऽय् पुंसि ७ । २ । १११ ।

इदम इदोऽय् सौ पुंसि । इदम् + सु, सुलोपः, इदः अय्, अयम् । इदम् + औ त्यदाद्यत्वे ।

१३९ अतो गुणे ६ । १ । ९७ ।

अपदान्ताद् अतो गुणे पररूपमेकादेशः स्यात् । वृद्धिः । (इदौ)

---

१३३ षट्संज्ञक और चतुर् शब्द से परे आम् को नुट् का आगम होता है ।

१३४ र् और ष् से परे न् को ण् होता है समानपद में ।

१३५ रु के रेफ को ही विसर्ग होता है सुप परे होने पर ।

१३६ किम् शब्द को 'क' आदेश होता है विभक्ति परे होने पर ।

१३७ इदम् को 'म्' होता है सु परे होने पर ।

१३८ इदम् के इद् भाग को 'अय्' होता है सु परे हो तो पुँल्लिग में ।

१३९ अपदान्त अत् से गुण परे हो तो पररूप एकादेश होता है ।

१४० दश्च ७ । २ । १०९ ।

इदमो दस्य मः स्याद् विभक्तौ । इमौ । सर्वनामत्वात् जशः शी, गुणः । इमे । त्यदादेः सम्बोधनं नास्ति इत्युत्सर्गः ।

१४१ अनाप्यकः ७ । २ । ११२ ।

ककार-रहितस्य इदम्-शब्दस्य इद्भागस्य अन स्यात् आपि विभक्तौ । ( टा ) आ इत्यारभ्य सुपः पकार-पर्यन्तम् 'आप् प्रत्याहारः । इदम् + टा तदाद्यत्व पररूपञ्च, अनादेशः, इनः, गुणः । अनेन ।

१४२ हलि लोपः ७ । २ । ११३ ।

ककार-रहितस्य इदम्-शब्दस्य इद्भागस्य लोपः स्यात् आपि हलादौ विभक्तौ । सुपि चेति दीर्घः । आभ्याम् ।

१४३ नेदमदसोरकोः ७ । १ । ११ ।

ककार-रहितयोरिदमदसोर्भिस ऐस् न। "बहुवचने झल्येत्" इति एत्वम् । एभिः । अस्मै । एभ्यः । अस्मात् । अस्य । अनयोः २ । एषाम् । अस्मिन्, एषु । पञ्चन्-शब्दो नित्यं बहुवचनान्तः ।

१४४ ष्णान्ताःषट् १ । १ । २४ ।

षान्ता नान्ता च सङ्ख्या षट्-सञ्ज्ञा स्यात् ।

१४५ षड्भ्यो लुक् ७ । १ । २२ ।

षट् सञ्ज्ञकेभ्यः जश्शसोर्लुक् स्यात् । पञ्च । पञ्च । पञ्चभिः । पञ्चभ्यः २ । नुट्, पञ्चन् + नाम् ,

---

१४० इदम् के द् को म् होता है विभक्ति परे हो तो ।

१४१ ककार सहित इदम् शब्द के इद् भाग को 'अन्' होता है । आप् विभक्ति परे होने पर । टा के आकार से लेकर सुप् के पकार तक आप् प्रत्याहार होता है ।

१४२ ककार रहित इदम्-शब्द के इद् भाग का लोप होता है हलादि विभक्ति परे हो तो ।

१४३ ककार रहित इदम् और अदस्-शब्द के भिस को ऐस नहीं होता ।

१४४ षट्संज्ञकों से परे जस्-शस् का लुक् होता है ।

१४५ नान्त की उपधा को दीर्घ होता है नाम् परे हो तो ।

१४६ नोपधायाः ६ । ४ । ७ ।

नान्तस्य उपधाया दीर्घः स्याद् नामि । नस्य लोपः, पञ्चानाम् । पञ्चसु । तत्+सु, त्यदाद्यत्वे पररूपत्वम् ।

१४७ तदोः सः सावनन्त्ययोः ७ । २ । १०६ ।

त्यदादीनां तकार-दकारयोः अनन्त्ययोः सः स्यात् सौ । सः तौ, ते । यत्-शब्दस्य, यः, यौ, ये । एतत्-शब्दस्य एषः, एतौ, एते शेषं सर्ववत् ।

१४८ ङे प्रथमयोरम् ७ । १ । २८ ।

युष्मदस्मद्भ्यां परस्य ङे इत्येतस्य प्रथमाद्वितीययोश्चामादेशः ।

१४९ त्वाहौ सौ ७ । २ । ९४ ।

अनयोर्मपर्यन्तस्य त्वाहौ आदेशौ स्तः ।

१५० शेषे लोपः ७ । २ । ९० ।

एतयोष्टिलोपः । त्वम् । अहम् ।

१५१ युवावौ द्विवचने ७ । २ । ९२ ।

द्वयोरुक्तावनयोर्मपर्यन्तस्य युवावौ स्तो विभक्तौ ।

---

१४६ षान्त और नान्त संख्या की 'षट्' संज्ञा होती है ।

१४७ त्यदादियों के तकार दकार को—जो अन्त में नहीं—सकार होता है सु परे होने पर ।

१४८ युष्मद्-अस्मद् शब्द से 'ङे' को और प्रथमा-द्वितीया विभक्ति को 'अम्' आदेश होता है ।

१४९ युष्म्-अस्म् भाग को 'त्व' 'अह' आदेश होते हैं सु परे हो तो ।

१५० आत्व-यत्व के निमित्त से भिन्न विभक्ति परे हो तो युष्मत्-अस्मत् की 'टि' का लोप होता है ।

१५१ युष्म्-अस्म् भाग को युव, अव, आदेश होते हैं दो की उक्ति में विभक्ति परे हो तो ।

१५२ प्रथमायाश्च द्विवचने भाषायाम् ७ । २ । ८८ ।

औङ्ये तयोरात्वं लोके । युवाम् । आवाम् ।

१५३ यूय-वयौ जसि ७ । २ । ९३ ।

अनयोर्मपर्यन्तस्य । यूयम् । वयम् ।

१५४ त्वमावेकवचने ७ । २ । ९७ ।

एकस्योक्तावनयोर्मपर्यन्तस्य त्वमौ स्तो विभक्तौ ।

१५५ द्वितीयायां च ७ । २ । ८७ ।

अनयोरात्स्यात् । त्वाम् । माम् ।

१५६ शसो नः ७ । १ । २९ ।

आभ्यां शसो नः स्यादमोऽपवादः । युष्मान् । अस्मान् ।

१५७ आदेः परस्य १ । १ । ५४ ।

परस्य यद् विहितं तत् तस्य आदे र्बोध्यम् ।

१५८ संयोगान्तस्य लोपः ८ । २ । २३ ।

संयोगान्तं यत् पदं तदन्तस्य लोपः स्यात् ।

---

१५२ युष्मद्-अस्मद् को आकार होता है प्रथमा और द्वितीया का द्विवचन परे हो तो, लोक में ।

१५३ युष्म्—अस्म् भाग को यूय वय आदेश होते हैं जस् परे हो तो ।

१५४ एकत्व की उक्ति में युष्म् अस्म् भाग को त्व म आदेश होते हैं विभक्ति परे हो तो ।

१५५ युष्मद्-अस्मद् को आकार अन्तादेश होता है द्वितीया विभक्ति परे हो तो ।

१५६ युष्मद्-अस्मद् से परे शस् को 'न्' आदेश होता है ।

१५७ परले को जो आदेश कहा गया हो वह उसके आदि को होता है ।

१५८ संयोगान्त पद के अन्त का लोप होता हो ।

१५९ योऽचि ७ । २ । ८९ ।

अनयोर्यकारादेशः स्यादनादेशेऽजादौ परतः । त्वया । मया ।

१६० युष्मदस्मदोरनादेशे ७ । २ । ८६ ।

अनयोरात्स्यादनादेशे हलादौ विभक्तौ । युवाभ्याम् । आवाभ्याम् । युष्माभिः । अस्माभिः ।

१६१ तुभ्य-मह्यौ ङयि ७ । २ । ९५ ।

अनयोर्मपर्यन्तस्य । टिलोपः । तुभ्यम् । मह्यम् ।

१६२ भ्यसोऽभ्यम् ७ । १ । ३० ।

आभ्यां परस्य । युष्मभ्यम् । अस्मभ्यम् ।

१६३ एकवचनस्य च ७ । १ । ३२ ।

आभ्यां ङसेरत् । त्वत् । मत् ।

१६४ पञ्चम्या अत् ७ । १ । ३१ ।

आभ्यां पञ्चम्या भ्यसोऽत्स्यात् । युष्मत् । अस्मत् ।

१६५ तव-ममौ ङसि ७ । २ । ९६ ।

अनयोर्मपर्यन्तस्य तव-ममौ स्तो ङसि ।

१६६ युष्मदस्मद्भ्यां ङसोऽश् ७ । २ । ९७ ।

तव । मम । युवयोः । आवयोः ।

---

१५९ युष्मद्-अस्मद् को यकार आदेश होता है अनादेश अजादि विभक्ति परे हो तो ।

१६० युष्मद्-अस्मद् को आकार आदेश होता है अनादेश हलादि विभक्ति परे हो तो ।

१६१ युष्म्-अस्म् भाग को तुभ्य मह्य आदेश होते हैं ङे परे हो तो ।

१६२ युष्मद्-अस्मद् से परे भ्यस् को 'अभ्यम्' आदेश होता है ।

१६३ युष्मद्-अस्मद् से ङसि को 'अत्' होता है ।

१६४ युष्मद्-अस्मद् से परे पञ्चमी के भ्यस् को 'अत्' होता है ।

१६५ युष्म्-अस्म् को तव-मम आदेश होते हैं, ङस् परे हो तो ।

१६६ युष्मद्-अस्मद् से परे ङस् को अश् होता है ।

